सज्जनो, भाषण समाप्त करने के पहले यह निवेदन करना उचित समझता हूँ कि आप लोगों ने आज जो सम्मान और स्वागत किया, वह मेरा नहीं, सरस्वती-सेवक और साहित्य सेवी का है। मैं तो निमित्त-मात्र हूँ । आपकी इस कृपा और दया के लिये वारवार धन्यवाद दे परब्रह्म परमात्मा से प्रार्थना करता हूँ कि आप लोग सरस्वती-सेवकों और हिंदीसाहित्य-सेवियों का सम्मान और स्वागत सदैव इसी तरह किया करें।

सज्जनो, पहली वार पजाब में जब सम्मेलन निमंत्रित हुआ था, तब मैंने पजाबी भाइयों के लिये कुछ पद्य-रचना की थी। दैव-दुर्विपाक से उस समय सम्मेलन पजाब में न पहुँच सका। बस, मेरी लालसा पर भी पाला पड गया । अखिलेश्वर अतर्यामी के असीम अनुग्रह से आज यह आनदमय अवसर—सुखमय सुंदर शुभ समय—मगलमय मधुर मुहूर्त मिल गया है । वह पुराना पद्य पढ भाषण समाप्त करता हूँ । पूर्ण आशा है, प्यारे पजाबनिवासी मेरी प्रार्थना पूरी करने मे कभी पीछे पैर न देंगे।

भक्तिसहित निज इष्टदेव कौ करि आराधन,
उठौ, उठौ प्रिय-बंधु करौ हिंदी-हितसाधन।
हम हिंदी के पुत्र हमारी हिंदी माता,
हिंदू-हिंदी-हिंद नाम कौ निरखौ नाता।
हिंदू हिंदी त्यागि बनत जो इ गलिस-दासा,
सो निज हायन करत आप ही अपनो नासा।
कुल-मरजादा लखौ और निज रूप निहारौ,
कटि कसिकै बस उठौ, बेगि हिम्मत मत हारौ।

हिंदी में हम लिखैं पढ़ैं, हिंदी ही बोलैं,
नगर-नगर में हिंदी के विद्यालय खोलैं।
हिंदी के हितचिंतन में नित ही चित देहैं,
भूलि कबहुँ नहिं इंगलिश को हम नामहुँ लैहैं।
हिंदी की अब तन-मन-धन सों सेवा करिहैं,
विघ्न, विपद औ बाधा सौं हम नेकु न डरिहैं।
यह पन पूरो करे, सदा माधव मंगलमय,
हमहुँ कहैं हिंदी, जय, हिंदी, जय, हिंदी, जय।